है, वही 'कैवल्य' है। स्वरूप में प्रतिष्ठित अर्थात् फिर से पुरुष का बुद्धिसत्त्व से सम्बन्ध न होने के कारण केवल चितिशक्ति ही ( रह जाती है ), उसकी सर्वथा उसी प्रकार ( बुद्धिसन्निधिरहित ) स्थिति 'कैवल्य' है ॥ ३४ ॥

## योगसिद्धिः

**( सं० भा० सि० )**—गुणाधिकारक्रमसमाप्तौ—त्रिगुणों के परिणामरूप कार्य-कारित्व के क्रम की समाप्ति हो जाने पर। कैवल्यम्—कैवल्य कहा गया है। तत्स्व-रूपम्—तस्य कैवल्यस्य स्वरूपम्, उस कैवल्य का ठीक रूप। अवधार्यते—इस सूत्र में निश्चित किया जा रहा है।

**( सू० सि० )**—पुरुषार्थशून्यानां गुणानाम् - भोगापवर्ग रूपी पुरुषार्थ से रहित गुणों का। प्रतिप्रसवः—प्रतिलोम परिणाम के द्वारा अव्यक्त प्रधान में विलीन हो जाना ही। कैवल्यम्—कैवल्य है। कहने का आशय यह है कि चूँकि गुणों का किसी पुरुष के भोगापवर्ग के सिद्ध कर चुकने के पश्चात् अव्यक्त में विलीन हो जाने को ही कैवल्य कहते हैं, इसीलिये सांख्य-शास्त्र की यह उक्ति भी चरितार्थ हो जाती है—

**'तस्मान्न बध्यतेऽद्धा न मुच्यते नापि संसरति कश्चित्।**
**संसरति बध्यते मुच्यते च नानाश्रया प्रकृतिः॥'**[1]

अर्थात् 'कैवल्य' बुद्ध्यादि रूप में परिणत गुणों की ही प्रतिप्रसवरूपिणी एक विशेष परिणामधारा को कहते हैं। कैवल्य की उपलब्धि रूपी क्रिया भी पुरुष के द्वारा सम्पादित नहीं की जाती। इस प्रकार पुरुषों का कैवल्य होना केवल उपचार से ही कहा जा सकता है। **'तत्प्रधानस्य कैवल्यं पुरुषविशेष उपचर्यते।'**—( मणिप्रभा )। इस प्रकार पुरुष का 'निष्क्रियत्व' अक्षुण्ण है। गुणों की इस स्थिति के फलस्वरूप उनसे इसके पूर्व तक अभिसम्बद्ध पुरुष विना किसी क्रिया के, या अपने में विना किसी अन्तर, न्यूनता, अधिकता या संस्कार के ही केवली हो जाता है। इस बात को सूत्रकार बड़ी कुशलता से प्रतिपादित करते हैं। स्वरूपप्रतिष्ठा वा चितिशक्तिः—स्वस्य रूपे प्रतिष्ठा स्थितिर्यस्यास्तादृशी स्वरूपप्रतिष्ठा, स्वरूप में ही प्रतिष्ठित चिति-शक्ति ही 'कैवल्य' है। जैसे—स्फटिकमणि का उपरञ्जक जपाकुसुम जब हट गया तो वह स्फटिक अपने वास्तविक स्वरूप में प्रतिष्ठित दिखायी पड़ने लगता है। वस्तुतः पहले की स्थिति से उसमें कोई फर्क नहीं पड़ता। इसी प्रकार उस पुरुष में भी कोई नयी बात 'कैवल्य' से नहीं होती। बस, वह जैसे का तैसा रहता है। उसमें उपचरित होने वाली उपाधि ही हट जाती है। इस उपाधि का विगलन ही 'कैवल्य' है। इसी

---

१. द्रष्टव्य; सां० का० ६२।

वात को इस तरह भी कह सकते हैं कि वह केवली हो गया। इति—यह पद योग-सूत्रों की समाप्ति का सूचक है ॥ ३४ ॥

( आ० सि० )—कृतभोगापवर्गाणाम्—कृतौ सम्पादितौ भागः सुखदुःखादिसाक्षात्कारः अपवर्गः विवेकख्यातिरूपः तौ भोगापवर्गौ यैर्गुणैस्तेषां तथोक्तानाम्, पुरुष के भोग और अपवर्ग नामक प्रयोजनों को पूरा कर चुकने वाले ( गुणों ) का, अतएव। पुरुषार्थशून्यानाम्—पुरुषार्थ से रहित ( गुणों ) का। कार्यकारणात्मनां गुणानाम्—बुद्धि, अहङ्कार, इन्द्रिय और तत्रस्थ संस्कार नामक कार्यों और कारणों के रूप वाले 'व्यक्त'-धर्मक गुणों का। यः प्रतिप्रसवः—जो प्रविलय है, अपनी मूलप्रकृति 'अव्यक्तप्रधान' में प्रतिलोमपरिणाम के द्वारा विलीन होना है। समस्त व्युत्थान-समाधिनिरोधसंस्कार मन में लीन होते हैं, मन अस्मिता में, अस्मिता बुद्धि में और बुद्धि प्रधान में लीन होते हैं। गुणों का जो यह प्रतिसर्ग है। तत्—वही। कैवल्यम्—कैवल्य है। पुरुष की सन्निधि में बुद्ध्यादिरूप से व्यवस्थित गुणों का प्रतिलोम-परिणाम परायण होकर अव्यक्त में लीन होना ही कैवल्य है। इससे यह सिद्ध हुआ कि वस्तुतः पुरुषसन्निहित गुणों को ही कैवल्य होता है और यही 'कैवल्य' पुरुष में उपचरित किया जाता है कि अमुक पुरुष ने कैवल्य लाभ किया। पुरुष के सन्दर्भ में कैवल्य क्या है? पुरुषस्य पुनर्बुद्धिसत्त्वानभिसम्बन्धात्—उस पुरुष का फिर से बुद्धि-सत्त्वादिरूप गुणों से सम्बन्ध ( न वर्तमानकाल में और न भविष्यत्काल में ) न होने के कारण। स्वरूपप्रतिष्ठा—अपने स्वरूप में ही सदैव स्थित। केवला—बुद्ध्यादि उपाधियों के रूप से सर्वथा अनुपरक्त अर्थात् उनका अनभिमानी ही रहता हुआ। चितिशक्तिरेव—पुरुषमात्र होना। तस्याः—उस चितिशक्ति या पुरुष का। सदा—सदैव। तथैव—उसी केवल या स्वरूपमात्रप्रतिष्ठ। अवस्थानम्—बने रहना। कैवल्यम्—उस पुरुष का कैवल्य है। इस प्रकार वस्तुतः पुरुष की उपाधिभूता बुद्धि-रूपिणी प्रकृति को ही 'कैवल्य' होता है। जिसके फलस्वरूप पुरुष एकाकी या केवली रह जाता है। इसलिये उसका भी कैवल्य कहा जा सकता है। सूत्रगत 'वा' शब्द इसी तथ्य को प्रकट करता है। पुरुषसन्निहित गुणों का कैवल्य ही विकल्प से पुरुष में भी लागू हो जाता है। आपाततः दो प्रतीत होने वाला यह 'कैवल्य' वस्तुतः एक ही होता है। वस्तुतः पुरुषोपाधिभूत गुणगत ही होता है, पुरुष में तो वह विकल्पित या उपचरित भर किया जाता है। इति—यह पद भाष्य की परिसमाप्ति का सूचक है ॥ ३४ ॥

---

